बंधुत्व–

बंधुत्व (Fraternity) विश्व धर्म का निचोड है । अंग पर लिंग धारण करने वाले संगमनाथ के समान है । इस विश्व बंधुत्व का पालन वीरशैव धर्म करता है–

कौआ एक दाना देखे तो
का न पुकारता अपना सकल कुल ?
मुरगा एक चुनगी देखे तो,
का न पुकारता अपना सकल कुल ?
हे कूडल संगम देव,
जिस शिव शक्ति में भक्ति पक्ष नहीं
वह काग–मुरगे से निकृष्ठ सही ॥

सब शिव भक्तों के साथ बंधुत्व का बर्ताव करना चाहिए । ऐसा व्यवहार न रखने पर भक्ति पथ योग्य नहीं बनता । इस मधुर बंधुत्व से ही यह विश्व विकासोन्मुख होगा । Love thy neighbour as thy self इस प्रेम तत्व को वीरशैव दर्शन ने सप्रमाण अपना लिया हैं । सभी मानव शिवांश संभूत हैं । सब की आत्मा एक है । इस एक भावना का संवर्धन होने पर विश्व शांति की स्थापना अपने आप ही हो जायेगा ।

शिव शरणों ने प्रत्येक कार्य में साम्यवाद का परिचय दिया है । जाति में, रीति में, आचार विचार में साम्यवाद का प्रयोग कर के अपूर्व क्रांति मचा दी है । आर्थिक समस्या को कायक द्वारा शिवशरणों ने बडी आसानी से सुलझाया है । फ्रांस और रुस की महान क्रांतिवादी समाज–सत्तावादियों से भी असाध्य आर्थिक सुधार को आठ सौ वर्ष पहले शिवशरणों ने करके दिखाया था । इसे देख अर्थशास्त्रज्ञ भी दाँतों तले उंगुली दबाते हैं । इस तरह स्वतंत्रता, बंधुत्व, समानता, हमारे त्रिपुरी द्वारा विश्व शांति के राजमार्ग को वीरशैव संतों ने ज्योतीर्मय बना दिया है ।

दया–

प्रेम जैसे विश्व शांति का मूल है, वैसे ही दया भी प्रमुख महत्व रखता है। देश या व्यक्ति का ऊपर जब कभी अनाचार या लूट–खसोटका अन्याय होता है तो उसके प्रति सहज ही दया उमड पडती है। उस समय क्रूरता का अंश घट जाता है। जैन बौद्ध धर्म की तरह वीरशैव धर्म का भी मूल मंत्र दया है।

दया बिन कौन धर्म है भाई ?
दया हो सब प्राणी पर भाई।
दया तो धर्म का मूल है भाई ॥

हिंसा त्याज्य है। काया वाचा मनसा हिंसा न करें। काय को परमात्मा का प्रसाद मानते हैं। प्रवृत्तियों का निग्रह, व्रत–नियमोंका आचरण करके देह को दंडित करना भी वीरशैव धर्म में मना है। उसे हिंसा माना गया है। दयालु व्यक्ति कभी दूसरों पर आक्रमण होना सह नहीं सकता। दया विश्व शांति की नींव है।

आचार–

वीरशैव दर्शन में आचार को प्रधान स्थान प्राप्त है।

भिन्न भिन्न नहीं देव लोक मर्त्य लोक,
सत्य बोलना ही देव लोक है।
असत्य बोलना ही है मृत्युलोक,
आचार ही है स्वर्ग अनाचार ही नरक है ॥

देव लोक, मर्त्य लोक अलग-अलग नहीं हैं। सत्य और असत्य ही वे दोनों लोक है। सदाचार ही स्वर्ग सुख देता है। और अनाचार ही नरक यातन देता है। इसलिये शुद्ध आचार ही मानव वर्ग के लिये भूषण है।

कथनी में सावधानी,
करनी में असावधानी
इष्टलिंग भी बनेगा काला साँप ॥

कथनी और करनी में समानता होनी चाहिये। केवल मुँह से बोल कर कर्म न करें तो वह हास्यास्पद होगा। जैसी कथनी वैसी करनी सब करें। नहीं तो इष्टलिंग भी काला साँप बनेगा याने नाराज होगा। पहले आचार हो वैसे ही विचार। धर्म की सीमा के बिना राजनीति भी पंगु बन जायेगी। धर्म और राजनीति में समन्वय होना अत्यंत जरूरी है। महात्मा गाँधी और बसवेश्वर का आचार के प्रति एक ही अभिप्राय रहा है। उन दोनों के धर्म और राजनीति के बारे में सदैव समन्वय का भाव रहा है। वीरशैव धर्म ऐसो राजनीति का समर्थन करती है। वीरशैव धर्म के प्रणेता महात्मा बसवेश्वर, कलचूरी साम्राज्य के महामंत्री का पद ग्रहण कर सदाचार संपन्न राजतंत्र से शासन चलाते रहे।

मर्त्यलोक यह करतार की टंकसाल है।
यहाँ जो चलते, वहाँ भी चलते हैं।
यहाँ के खोटे वहाँ भी खोटे निकलते हैं॥

वीरशैव धर्म ने मर्त्यलोक को स्वर्ग से बढकर गौरव का स्थान दिया है। भूलोक स्वर्ग की किसी बात से कम नहीं उससे भी श्रेयकर है। Earth is kingdom of heaven. शिवशरणों ने इहलोक को त्याग कर पर लोक जाने से इनकार किवा। पर दया परतने का विश्व बंधुत्व की सविस्तार चर्चा करते रहे। ऐसी संस्था की स्थापना विश्व के अन्य किसी धर्म के इतिहास में पायी नहीं जाती।

शिवानुभव मंटप के कार्य कलापों की तुलना, सुकटात के संभाषण, तमिलनाड के संघ संहिता, उपनिषदकाल के जनक राज की सभा और अशोक की धर्म की सभा से की जाती है। चर्चा गोष्ट के बाद जिस ग्रंथ का संपादन किया उसे "शून्यसंपादने" कहा गया है।

बारहवी सदी के इस सर्व जाति के मिले-जुले धार्मिक शिवानुभव मंटप का अवलोकन वर्तमान समाज के सुधारक देखते तो उससे आनंदित और प्रभावित हुये बिना नहीं रहते। जात-पाँत, स्त्री-पुरुष, अमीर-

गरीब के भेदभाव को मिटाकर समानता के आधार पर सभी इष्ट-लिंगधारी परस्पर प्रेम और सद्भाव से रहते थे। यह भाव अन्य किसी धर्म इतिहास में विरले ही दिखाई देता है। इस मंटप में सभी प्रकार की समस्या का हल हुआ करता था। उलझनों को सुलझाने को यही एक सभा थी जिस की अध्यक्षा वैराग्यमूर्ति अक्कमहादेवी थी। वह अपना विवेक पूर्ण फैसला सुनाती थी।

आपसी राग – द्वेष तथा काम लोभ जैसे बडविकारों से दूर रहकर, जाति भेद भूलकर अनुभव मंटप में कार्य निर्वाह करते थे। नुडीदंते नडे याने जो कहें वही करें इस तत्व से हर कोई चलता था। इससे समाज तथा विश्व का कल्याण अपने आप होने में कोई संदेह नहीं है। प्रयत्नशील व्यक्ति ही सच्चा वीरशैव है। यही उनका परम धर्म है। आज के अशांति से त्रस्त विश्व तथा व्यक्ति को अनुभव मंटप के संदेश शांति का लेपन कर सकते हैं।

वीरशैव धर्म की विशेषताएँ--

अनुभव मंटप के शरण–शरणियों के विचार मंथन से निकले और व्यवहार में लाये गये वीरशैव धर्म के कुछ विशेषताएँ इस प्रकार हैं--

१) भारत बर्ष में अनेक देव–देवियों की उपासना की विधियाँ प्रचलित हैं। सर्व प्रथम बसवादि प्रथम बहुदेवता पूजा के स्थान पर शिव पूजा के नये विधान को आचरण में लाये। इस नयी पूजा विधान को 'इष्टलिंग' पूजा कहते हैं।

'इष्टलिंग' आत्म लिंग की प्रतिच्छाया है। यह व्यक्ति गत होने के कारण और सर्व साधारण रूप से पूजा न जाने के कारण 'इष्टलिंग' पूजा वीरशैव सिद्धांत के अनुसार मूर्ति पूजा नहीं है।

वीरशैव धर्म ने इष्टलिंग पूजा के माध्यम से दुनिया के सभी स्त्री पुरुषों को अपने यहाँ स्थान दिया है। और सब के लिये द्वार खोल

दिया है । इष्टलिंग के संबंध में एक पाश्चात्य विद्वान का अभिप्राय है कि यह सामाजिक असमानता को पार करने का साधन है ।

२) आध्यात्मिक क्षेत्र में स्त्रियाँ पुरुष से किसी भी मात्रा में कम नहीं है । इसे वीरशैव धर्म ने स्त्रियों को धार्मिक अधिकार दिला कर दिखाया है । इसमें स्त्रियों को अपनी आत्मोन्नती कर लेने के लिए मार्ग सुगम हो गया है ।

३) वीरशैव धर्म में हर एक व्यक्ति को विचार स्वातंत्र्य है ।

४) 'कायक ही कैलास' – प्रत्येक व्यक्ति को कोई न कोई कायक–कर्म करना ही चाहिये (यह अनुभव मंटप का कडा नियम था) इस से श्रम उद्योग का गौरव बढ गया । वीरशैव समाज में सभी प्रकार उद्योगी पाये जाते हैं । इसने दुनिया को स्वावलम्बन का पाठ ही नहीं पढाया बल्कि संसार की अर्थ व्यवस्था को बदल दिया ।

५) भक्ति, ज्ञान और क्रिया के भेद भाव को मिटाकर इन तीनों में सुन्दर समन्वय करा दिया है । गुरु, लिंग, जंगम ये ही इस धर्म के बाह्य चिन्ह हैं ।

६) वीरशैव धर्म के गृहस्थाश्रम को बहुत बडा महत्व दिया गया है । जैन–बौद्ध आदि धर्मों में सन्यास को महत्व दिया है तो वीर शैव धर्म ने गृहस्थाश्रम को । वे निवृत्ति मार्ग का उपदेश देते हैं तो वीरशैव धर्म प्रवृत्ति मार्ग का उपदेश देता है । उस समय समाज के ऊपर, केवल निवृत्ति मार्ग का ही प्रधान प्रभाव था इस भावना को मिटाकर वीरशैव धर्म नें घोषणा की "सन्यासी की तरह संसारी भी मोक्ष का अधिकारी है ।"

७) जो अस्पृश्य अपने मानवीय अधिकारों से वंचित हो गये हैं, उनके उद्धार पर ही भावी भारत की उन्नति तथा राजनीति की परिस्थिति अवलम्बित है, उन अस्पृश्यों का उद्धार महात्मा बसवेश्वरने किया और उन्हें धार्मिक, सामाजिक और राजनैतिक अधिकार दिलाये ।

इस तरह बसवेश्वर के बाद बीसवीं शताब्दी के पूर्वार्ध में मैसूर राज्य में लिं. कुमार शिवयोगी ने भीं अथक परिश्रम करके शिवयोगी मंदिर और वींरशैव महासभा की स्थापना की। विश्व शांति के लिये बसवेश्वर के मार्ग पर चलकर हीं वींरशैव धर्म के तत्वों का प्रचार-प्रसार किया। इसलिये वे द्वितिय बसवेश्वर कहलाते हैं। महात्मा गाँधीजी के पहले आठ सौ वर्ष पूर्व से हीं बसवेश्वर के कार्य को आचरण में लाया गया था।

संदेश–

वींरशैव धर्म ने मुख्यतया केवल व्यक्ति वैशिष्ठ के प्रसार के लिये या व्यक्ति विमुक्ति को साधने के लिये जन्म नहीं लिया था पांडित्य कीं प्रतिभा एवम् प्रभाव से एक कठिनतम तत्व का प्रतिपादन करके लोगों को किसी प्रकार के बहकावे में डालने का प्रयत्न भीं नहीं किया। आध्यात्मिक साधना से जो अनंत आनंद निर्मलता तथा शांति संभव है उन सब का लाभ जग को प्राप्त हों। विश्व के सभीं लोग मित्रता के भाव से जींव चलावें। जींवन से दूर हो कर केवल परलोक कीं चिंता करना भीं निरर्थक है। साथ ही वीरशैव धर्म का मूल उद्देश्य और मंगल कामना यह भी है कि इस लोक-परलोक को अलग न मानकर एक दूसरे का पूरक मान लें।

अत: यह सिद्ध होता है कि वींरशैव धर्म संकुचित मनोभाव से दूर है। उनकी दृष्टि में पूरा विश्व हीं समा गया है। विश्ब कल्याण उसका ध्येय है। सभीं भगवान के साक्षात्कार के लिये सिद्ध रहें। हर कोई आनंद कीं खोज करें सब जींवन के जाल से विमुक्त हो कर भगवान की ओर मुडे उसमें अत्यानंद प्राप्त. करें। स्त्रीं–पुरुष, उच्च–नींच सब के लिये शिव–सुख का द्वार खुला है।

यही वीरशैव धर्म का महान संदेश है।

हमारी प्रतिज्ञा–

आज दुनिया भर में युद्ध की विभिषिका ही अधिक दिखाई देती है। एक देश दूसरे देश को रौंदने और उसकी ताकत को मिटाने की तामसी प्रवृत्ति को अपनाता जा रहा है। ऐसे घोर अशांत अत्याचार, तथा हिंसामय वातावरण में धर्म की ज्योति जलाकर उसकी रोशनी में जन–मन को आलोकित करें। मानव मन में शांति आनंद तथा कल्याण की भावना सब धर्म गुरुओं का प्रथम कर्तव्य होवें। इस मंगल कामना और भविष्य के कल्याण से विश्वशांति के लिये अंतराष्ट्रीय, अंतर्धार्मिक विचार गोष्ठी का आयोजन जो हो रहा है वह स्तुत्य है। समय–समय पर विश्व के धर्म गुरु गण सम्मिलित हो कर सारे विश्व को शांति का उपदेश देते रहेंगे तो विश्व का नाश होने से बच जायेगा। सर्वत्र शांति का वातावरण फैलेगा। सर्व धर्म सम्मेलन की समन्वय किरण विश्व के कोने कोने में पहुँचकर विश्व बंधुत्व तथा विश्वशांति को प्रज्वलित बनायेगा। इससे वर्तमान राजकीय विषमता मिट जायेगी। हम सबका यही कर्तव्य हो कि भूखी मानव संतान का दुःख दूर करें। मानव कल्याण में धार्मिक–आध्यात्मिक भावनाओं का प्रचार कर व्यक्ति, समाज, देश तथा विश्व का जीवन सुखमय बनावें।

"नाम अलग–अलग हैं पर एक हैं" मुक्ति एक है। लोगों में भिन्नता है उनकी रुचियाँ अलग–अलग हैं। वैसे ही विविध क्षेत्रों में धार्मिक आचरण अलग है पर सब उस परमात्मा की एक ही संतान हैं। इसलिये सब एक ही दुनिया में जीते हैं। यह दुनिया एक रंगमंच है इस में हम सब को अपने पात्रों को सहकारी भाव से निभाना है। प्राचीनता को न त्यागकर नवीनता के साथ मिलकर चलना है। जननी जन्मभूमि भारत का केंद्रीभूत जीवगुण जो धर्म बना है उससे हमारे जीवन को सुंदर बना लेवें। प्रत्येक धर्न के हर प्रकाश किरण के आलोक में हमारे अंतरंग को प्रकाशित करके विश्वशांति की मंगल कामना के साथ दिन रात परिश्रम करें। इस के लिये हम आज ही प्रतिज्ञा करें और कार्य तत्पर होवें।

ॐ सहनाववतु सहनौ भुनक्तु सद्वीर्यं करवाव है ।
तेजस्विनाधिवधितमस्तु मा विद्विषाव है ।।
ॐ शांतिः शांतिः शांतिः

# अणुव्रत आंदोलन

जैन धर्म के 'तेरापंथ के धर्मगुरु' अणुव्रत आँदोलन के संस्थापक हिन्दी के महान विद्वान आचार्य तुलसीजी देश के कोने कोने में नैतिक जीवन की ज्योति जगाते हुए पदयात्रा करते हुए कर्नाटक प्रांत में आते हुए थे। और जैन धर्म के एवम् वीरशैव धर्म दोनों गुरुओं के पवित्र व अपूर्व सन्निधान में एक जैन साध्वी का दीक्षा समारोह संपन्न हो रहा है, यह जानकर हार्दिक प्रसन्नता होती है।

आचर्य तुलसीजी १२ (बारह) वर्ष की अल्प आयु में समय की उच्चत्तम साधना में प्रवृत्व हुए ग्यारह साल तक विभिन्न शास्त्रों तथा साहित्यिक विषयों का राहत अध्ययन किया एवम् बाईस वर्ष की उमर में तेरापंथ संप्रदाय के आचार्यपद का उत्तरदायित्व स्वीकार किया और सन् १९४९ में नैतिक उत्थान के लिए अणुव्रत संघ की संस्थापना की है। तब से अब तक अपने संप्रदाय के श्रद्धावान साधु–साध्वियोंके सेवाव्रत से पवित्र नैतिक आचरण के प्रचार में अहर्निश निरत हैं, यह सुनकर हमें अतीव आनंद हुआ।

संयम, सत्य, प्रेम तथा अहिंसा का आँदोलन वेदागम काल से लेकर आज तक अविरत गति से चला आ रहा है। ईसा मसीह, कनफ्यूसियस, लिंकन, अरस्तु, बुद्ध, महावीर, बसव, गाँधी आदि महान आत्माओं ने नैतिक उत्थान एवम् मानव कल्याण का विश्वशांति संदेश सुनाया और जनजागरण किया। राष्ट्रपिता म. गाँधीजी के आजादी आँदोलन के उपरांत विनोबा भावेजी पाद यात्रा करते हुये सर्वोदय तथा भूदान यज्ञ द्वारा देश के संपन्न जनमन की सामाजिक प्रज्ञा जगाने का सफल

प्रयास कर रहे हैं, तो आचार्य तुलसीजी अणुव्रत आँदोलन का संचालन करके श्रीमंत तथा धीमंत व्यापारी समाज में सत्यशुद्ध कायक एवम् पवित्र जीवन–चेतना संवर्द्धित कर रहे हैं और विश्वशांति संदेश बोधित कर रहे हैं, यह देश के सुदृढ स्वास्थ्य के लिए बडी अच्छी बात है।

आचार्यजी काल तथा देश की परिस्थितियों की भिन्न भिन्न समस्याओं का अध्ययन-मनन करते हुए सदाचार तथा चरित्र संगठन का अणुव्रत आँदोलन चला रहे हैं, यह स्वतंत्र भारतीयों के लिए ही नहीं, बल्कि विश्वनागरिकों के लिये भी प्रेरणादायी है। अणुव्रत आँदोलन जीवन के बाह्य और आंतरिक पहलुओं का संतुलन रखने में सहायक हो रहा है। वर्तमान के विज्ञान युग में एक और संस्कृति के नाम पर कुसंस्कार तथा अंधविश्वास का आश्रय लिया जा रहा है, तो दूसरी ओर प्रगतिवाद के नाम पर गर्हित तथ्यों का अंधानुकरण जोर पकडा जा रहा है। यह आंदोलन जीवन, दर्शन् एवम् समाज व्यवस्था की पृष्ठभूमि है और नैतिक मूल्यों की मानव–जीवन की आचार संहिता है। राष्ट्रीय, अंतराष्ट्रीय तथा मानवीय एकता का उद्बोधन है। लोक जीवन शुद्ध, स्वस्थ एवम् चेतनामय बने यही अणुव्रत का लक्ष्य है।

'अणुव्रत' शब्द जैन धर्म की परंपरा से लिया हुआ है। 'अणु' का अर्थ अल्प और 'व्रत' का मतलब संकल्प होता है। अल्प संकल्पों से नैतिक आचरण की महान सिद्धि प्राप्त करना अणुव्रत का ध्येय है। आज के विज्ञान युग में अणुबम विनाश का साधन बना हुआ है, तो आचार्य तुलसीजी का अणुव्रत नैतिक अधः पतन के गर्त से उभारकर समाज में एक नई चेतना निर्माण करने का महान् संदेश सिद्ध हो रहा है। अंहिसा, सत्य, अचौर्य, ब्रम्हचर्य एवम् अपरिग्रह, ये अणुव्रत के पंचशील हैं।

वीरशैव तत्वप्रचार में भी पंचाचारों का प्रमुख स्थान है। लिंगाचार, सदाचार, शिवाचार, भृत्याचार तथा गणाचार ये पाँच आचार वीरशैव धर्भ के प्राण माने जाते हैं।

कर्नाटक प्राचीन काल से बौद्ध, जैन, शैव और वैष्णव धर्मों का विकास–क्षेत्र सिद्ध हुआ है। यहाँ के राजाओं ने इन सब धर्मों को सदा समन्वय की दृष्टि से देखा है तथा विभिन्न भक्ति–पंथों को अपना कर भारतीय संस्कृति के विकास व प्रसार में अपना सक्रीय योगदान प्रदान किया है। वीरशैव धर्म का तो यह प्रदेश गढ है। यहाँ वीरशैव धर्भ के अनुयायी वहुत बडी संख्या में मिलते हैं। वीरशैव धर्म शैवधर्म का विकसित राप है। और भक्ति, ज्ञान व क्रिया का समन्वय राप है। वीरशैव एवम् जैत दोनों धर्मो में अच्छा समन्वय दृष्टिगोचर होता है। अणुव्रत के पंचशील, साधु–साध्वियाँ तथा धर्म गोष्टि वीरशैव धर्म के पंचाचार, शिवशरण–शरणियाँ एवम् अनुभव मंटप से मेल खाते हैं।

बसवेश्वर के निम्नलिखि वचन वीरशैव धर्म तत्वों के सामाजिक जीवन के दृष्टिकोण का परिचय देते हैं।

दया–

दया बिन कौन धर्म है भाई ?
सर्व प्राणियों पर दया बरतनी ही चाहिये।
दया तो धर्भ का मूल है भाई।
जिस धर्म में दया नहीं भाई,
हमरो कूडल संगम देव,
उसे बिलकुल चाहते नहीं भाई॥

अंतरंग बहिरंग शुद्धि

करो नहीं चोरी, करो नहीं वध ;
बोलो नहीं झूठ, करो नहीं क्रोध ;
करो नहीं घृणा अन्यों की,

करो नहीं स्तुति अपने आप की,
करो नहीं निंदा औरों की,

समझो अंतरंग शुद्धि यही,
समझो बहिरंग शुद्धि यही,
हमरो कूडल संगम देव को
रिझाने की रीत है यही ।।

विनीत भाव–

मुझसे छोटे नहीं शिवभक्तों से बडे नहीं ।
तुम्हारे पाद साक्षी, मेरा मन साक्षी ।
हे कूडल संगम देव ।
मेरे लिए है दिव्य यही ।।

सदाचार–

भिन्न भिन्न नाहिं देवलोक मर्त्यलोक
सत्य बोलना ही देवलोक, असत्य बोलना ही मर्त्यलोक
आचार ही स्वर्ग, अनाचार ही नरक ।
हे कूडल संगम देव । आप ही प्रमाग इसका ।।

बंधुत्व–

कौर एक देखेगा कौवा, अपना कुल बुलाता नहीं क्या ?
कौर एक देखेगा मुरगा, अपना कुल बुलाता नहीं क्या ?
हे कूडल संगमदेव !

जिस शिवभक्त में भक्ति नहीं,
वह काग–मुरगे से बद्तर सही

बारहवीं शताब्धि में महात्मा बसवेश्वर ने अनुभव मंटप की स्थापना करायी थी । उनका उद्देश था कि स्त्री-पुरुषों को समान अधिकार प्राप्त होवें, उच्च–नीच का उच्चाटन करें, सत्य शुद्ध उद्देश (कायक) की

महत्वा को समझावे, नैतिक चरित्र का गटन बढावें, समाज को, देश को, अज्ञान की नींद से जगावें और वर्णहीन समाज की रचना करें। शिवानुभव मंटप की गोष्ठी में प्रत्येक स्त्री–पुरुष, जवान-बूढें सभी सम्मिलित होते थे।

वीरशैव धर्म की परंपरा में भी मूरुसाविरमठ उच्च व पवित्र स्थान रखता है। प्रारंभ से ही इस मठ की विशाल परंपरा रही है। सब धर्मों के अनुयायी इस मठ के श्रद्धावान भक्त बने हुए हैं। सब धर्मावलंबियों के लिए यह आश्रय स्थान बना हुआ है।

"श्री जगद्गुरु गंगाधर धर्म प्रचार मंडळ"

द्वारा धर्म प्रचार, साहित्य रचना, समाज सुधार तथा मानव कल्याण का प्रचार व प्रसार किया जा रहा है।

हमारी दृढ धारणा रही है कि भारत एक है। भारतीय संस्कृति महान है। इस देश में रहनेवाले हिन्दु, मुस्लिम, ईसाई सभी भारतमाता की संतान हैं। सव की भलाई में ही देश की उन्नति निहित है। देव एक है, लेकिन उसके नाम अनेक हैं। धर्म अनेक होने पर भी उनका लक्ष्य एक है। एक दूसरे के साथ समभावना से व्यवहार करना अत्यंत आवश्यक है।

जैसे जैसे धर्म तत्वों का सच्चा प्रसार होता जायेगा वैसे वैसे मानव समाज के कल्याण की भावनाएँ त्वरित गति से जागृत होती जायेंगी। 'वसुदेव कुटुम्बकम्' की विश्वविशाल मनोवृत्ति स्थिर होती जायेगी इसमें कोई संदेह नहीं।

इस दिशा में आचार्य तुळसी जी का अणुव्रत आँदोलन आज के व्यस्त जीवन में नवीन चेतना, नयी आशा किरण बनकर सत्य, प्रेम, शांति, अहिंसा तथा नैतिकता की ज्योति जगाने में सफल बनेगा, ऐसी हमारी शुभकामना है।

# बुद्ध और बसव

आज हमें बडा हर्ष होता है कि श्री दलाई लामाजी के आगमन से हुबली की जनता प्रभावित तथा अमितोत्साहित हो गयी है। हमारा यह हुबली शहर संत साधुओंका आदर-सत्कार करने में अग्रगामी है। इससे मालूम होता है कि हुवली जनता का हृदय वैशाल्य कितना महान तथा पवित्रता से भरा हुआ है। यहाँ के भक्त गणों की अभिलाषा से एवं हमारी हार्दिक शुभेच्छासे श्री दलाई लामा की भेंट हुअी। यह सम्मिलन की अनमोल घडी हमें अतीव आनंदीत करती है।

आज कल की परिस्थिति में संत महंतों की बडी अवश्यकता है। वर्तमान दुनिया में बहुत तरह के भिन्नाभिप्रायसे विज्ञान के अतिप्रसरण से मानव-कोही के मनमें किंचित् भी शांति नहीं है। अनादि काल से मनुष्य अपने जीवन को धर्म की सीमा के अंतर्गत रखकर विज्ञान के सहारे उत्तरोत्तर प्रगति करते आया है। परंतु आजका मानव धर्म की उपेक्षा कर रहा है। जिससे जीवन की आंतरिक मुख्य शक्ति एवं आध्यात्मिक शक्ति दिन-ब-दिन नष्ट होती जा रही है। परिणाम स्वरुप मानवका हृदय-दौर्बल्य बढकर आत्म प्रकाश के अभाव में वह भटक रहा है। फलतः मनुष्य सुख एवं शांतिसे वंचित हो रहा है। आदमीको धर्म के बिना अंतःशक्ति नहीं मिलती जिस कारण से जन जागृति करने के लिए "ज्ञान सम्मिश्र धर्म" की आवश्यकता है। जिस समय ज्ञानांधकार फैला था, जनता जीवन की शांति से त्रस्त होकर करुणा के पात्र को खोज रही थी तभी बुद्धावतार हुआ। अज्ञानांधकार के गर्त में गिरी नैराश्यजन्य जनता में बुद्धने धर्म, ज्ञान, सत्य तथा अहिंसा तत्वों का प्रतिपादन कर आशा की किरण जगायी। बौद्ध धर्मका सार, चार विशाल सत्य वचनों में देख सकते हैं।

१) जीवन ही दुःख सागर है "Life is full of sorrow and pain" भवरूपी सागर में, जीवन रुपी नौका को, भगवान रुपी मल्लाहने छोड दी है। इस भव सागर में प्रकिपल उठनेवाले तूफानोंका सामना जीवन को करना है। भगवान केवल सूत्रधारक है, धर्म जीवन को दुःख से बचानेवाला महा साधन है। प्रसंगानुसार दुःख की सीमा को पार करने में ज्ञान का आलोक पाकर जीवन विकसित होता है। अतअेव जीवन ही दुःखों का सागर है।

२) जीवन के दुःखका मूलः– प्रत्येक जीवन में भगवानने आशा स्थान दिया है। मावन जीव आशा के बलपर ही चलता है। यही आशा सारे दुःखों का मूल है। प्राचीन धर्म के प्रत्येक महांतोंने आशा को त्यागकर अपने जीवन में त्याग मंत्र को स्थान देनेके लिए अनेक विधिसे सोदाहरण समर्थन किया है। त्याग की भावना मात्र से मानव जीवन दुःखके सागर को पार कर सकता है। आशा भाव ही मनुष्य को पशुता की ओर बढा ले जाती है।

३) निर्वाण सुख से दुःख की मुक्तिः–

मानव अपने जीवन में साधना के बल से निर्वाण प्राप्त कर लेता है। साधना ही तप है। तप जीवन में अनेक विधिसे होता है। जीवन जब कष्ठ मे पडता है तो कुंदन की तरह खरा होकर चमकता है। साधकोंका जीवन कांटों में खिले पुष्प के समान खिलकर सौरभ रुपी अमृतत्व फैलाकर विश्व में सुख शांति फैलता है। यही निर्वाण सुख से प्राप्त दुःख की मुक्ति है।

४) निर्वाण के आठ प्रकार :–

बुद्धने आठ प्रकार के सत्य मार्ग से कंटकाकीर्ण जन जीवन को उबारा है। सुविचार, सदिच्छा, संभाषित सच्चरित्रता, सत् जीवन, सप्रयत्न, सहृदय एवं संतोष आदि विचारोंका विश्लेषण द्वारा,

प्रतिपादन किया। प्रत्येक व्यक्ति को इस विचार का मनन कराते हुए ज्ञान प्रकाश देकर जनता को जाग उठाया।

बुद्ध के तत्वोंका चयन :–

महात्मा बुद्धने अधिकतर "अहिंसा परमो धर्मः" इस कथन को मूल मंत्र माना। अहिंसा सत्य, दया (करुणा) प्रेम आदि तत्वों का प्रचार करके विश्व शांति स्थापित करने का भरसक प्रयत्न किया। अहिंसा– हिंसा ही अशाँति का मूल कारण है। मानवी सृष्टि करुणा के लिए है। यों तो क्रूर पशु जगतमें प्रर्याप्त हैं। अहिंसा का पालन शरीर वाणी और मन से करना चाहिए। शरीर की हत्या घोर पाप है। मनुष्य वीर है। अपनी वीरता का प्रदर्शन खून खराबी कर के दिखाने से और भी हिंसा बढ जाती है, लहूसे भरा हुआ रास्ता लहूसे धोने से साफ नहीं होता। वीरों को विजय लिप्सा होनी चाहिए न कि हत्या की।

वाणी से भी मनुष्य को अहिंसा धर्म का पालन करना चाहिये। कटू बात कहकर किसी के मन को दुःख पहुँचाना भी एक हिंसा ही है। विजय, प्रेम से बातें करके जीवन के सच्चे आनंद को वह पा सकता है। शीतल वाणी मधुर व्यवहार से वन्य पशु भी वश में हो जाते हैं कभी कभी मनुष्य समाज हिंसा मूल वाणी द्वारा विनाश के गर्त में भी पतित हो जाता है। इस असंपन से अशांति का विषम वातावरण छा जाता है। हिंसा की पराकाष्ट हो जाती है। वाणी को मधुर संपन ढंग से उपयोग में लाने से मानव कोटीका कल्याण होगा। अहिंसा का पालन होगा। वाक समय ही विश्व मैत्रीकी पहली सीढी है। अतएव वाणी को हिंसा मूल से बचाना चाहिये।

मन में किसीका अहित या बुराइका सोचना भी हिंसा मूल है। मनपर भी बुद्धिका नियंत्रण होना चाहिये। शुद्ध बुद्धि की प्रेरणा से सत्कर्म की ओर मन कार्यरत होता है। अहिंसा का पालन भी शुद्ध मन

से होना चाहिये । मन में विकारों का अविर्भाव होने से मनुष्य जीवन दुःख तथा अशांति से भर जाता है। विकारों की जड़ता से वह कुकर्म करने लगता है हिंसा की प्रवृत्ति जनक है। मन की पवित्रता से महानता को पा सकता है। इसलिये मन को अहिंसामय बना रखना मानव का परम धर्म है।

सत्य की परिभाषा अनेक ढंग से दी जाती है। वस्तु स्थिति जैसी है वेसे ही व्यवहार करना सत्य कहलाता है। स्वार्थ से परमार्थ को मनमें स्थान देने पर जो गुण स्थाअी होकर अविर्भाव होते हैं वे सद्‌गुण कहलाते हैं। अिन्हीं गुणों से जीव तथा समाज का कल्याण होता है। सत्य के कारण मन दृढता, आत्म विश्वास तथा निर्भयता प्राप्त करता है। असत्य के आवरण में सत्य बहुत दिनों तक छिप नहीं सकता। अतएव मनुष्य को भूलकर भी अपने जीवन में असत्य की आदत नहीं डाल लेनी चाहिये। नैतिक जीवन में सत्य का स्थान सबसे बडा है। सत्य कभी मिट नहीं सकता तथा मिटाया भी नहीं जा सकता सत्य हमेशा न्याय, परोपकार, समानता का समर्थन करता है इसलिये हर जीब समाज में सुख पाता है। भेदभाव दूर कर बंधुत्व स्थापित कराने में सत्य का बडा पात्र है सत्य की रक्षा करने से ही जीव निर्भय होकर पवित्र कर्तव्य करता है।

करुणा (दया), उपकार, समवेदना और पवित्रता मानव हृदय के लिये ही बने हैं। दया और क्षमा सूरज एवं चांदके समान प्रकाश तथा शीतलता लाकर उसे पवित्र बनाता है। करुणा को प्रत्येक धर्म में स्थान दिया गया है। करुणा से हिंसा दूर होती है। करुणा के अभाव में समाज या देश अनीति की राह पर अग्रसर होता है। करुणा केवल मानव कोटी में ही पायी जाती है। जिसका व्यवहार दया के परे होता है उसे पशुता का आरोप लगाया जाता है। पशु भी अपने सृष्टि नियम का उल्लंघन नहीं करता। इसलिये मनुष्य को भी अपने स्वाभाविक करुणा पूर्ण नियम को तोडना नहीं चाहिये। करुणा द्वारा

ही मानवका नैतिक चरित्र उज्वल बनता है। करुणा का दूसरा परिमाणीत रूप प्रेम है। प्रेम से असाध्य को भी साध्य किया जा सकता है। मानव में आत्मियता का भाव प्रेम से बढता है। करुणा विश्व भरमें कुछ कर दिखाती है तो प्राणीमात्र में समदृष्टि रखती है।

बुद्ध के उपयुक्त अहिंसा, सत्य, दया और प्रेम के संबंध में कर्नाटक में भी पर्याप्त जागृती हुई थी। हमारे वीरशैव धर्म के धर्मोंद्धारक महात्मा जगज्योती श्री बसवेश्वरजी ने भी अपने अनमोल वचनों से मानव कल्याण का भरसक प्रयत्न किया। अहिंसा, सत्य, दया के बारे में वचनों द्वारा समझाया। उनके कुछ वचन इस प्रकार हैं–

करो न चोरी करो न हिंसा, बोलो न झूठ कभी
करोना घृणा औरोंसे, दुखाओ न किसी का मन
बोलो न किसीसे कटु वचन यही है अंतरंग शुद्धि
यही है बहिरंग शुद्धि, यही है संगम देवको मनाने
का सरल विधान

दया के बारे में और एक वचन इस प्रकार है–

"बिना दया के धर्म नहीं, दया रहे सब जीवों पर" ये वाणी कन्नड साहित्य में वचन साहित्य के नाम से प्रसिद्ध है। जनता की भाषा में इन ललित और अनूठे वचनों में वेद और उपनिषदों का निचोड है। ये वचन कन्नड साहित्य भंडार के अनमोल रत्न है ऐसा कहने में कोई अतिशयोक्ति नहीं।

बुद्ध तथा बसवेश्वरजी के सत्य, अहिंसा तत्वों से जनता का उद्धार हुआ है। वर्तमान स्थिति में भी यदि जनता इन तत्वों पर ध्यान देकर उन्हें अपनाएंगे तो मानव कोटीका कल्याण फिरसे एक वार होने में कोई संदेह नहीं। इन तत्वों का चयन बडे मार्मीक है। ये तत्व विनाश के सागर में डूबनेवालों के लिये सहारा बन जायेंगे। मानव कल्याण तथा नैतिक आध्यात्मिकता का उद्धार अपर्युक्त तत्वों से जरूर होगा।

चरित्रिक दृष्टि से बौद्ध धर्म अति मुख्य धर्म बता सकते हैं। बौद्ध धर्म से प्रपंच में अद्भुत धार्मिक जागृति हुआी है। इसे तात्विक दृष्टि से वताने में इस अवसर पर हम अप्रासंगिक समझते है।

बुद्ध का जागतिक संदेश–

भारतीय नागरिकत्व के अध्ययन से मालूम होता है कि वह कई बार मृत्यु के मुंह में गिरकर फिर से नागरिकताने चेतना पा लिया हैं। इम प्रकार बहुत से पुश एक बार उन्नति के शिखर पर चढकर फिर अवनति के गर्त में गिरकर नष्ट हो गये है। मनुष्य का विकास एक सीमातक पहुँच जानेपर रुक भी जाता है। दुनिया में शांति का संदेश फैलाने वाले ही अन्य हैं। वे हमेशा अमर रहेंगे। बुद्ध ने अनावश्यक उलझनों को अद्भुत सत्य से सुलझाकर बोध दिया। बिना भेद भाव के वेदोंके तत्व सार सब एवं सारी दुनिया को बोधित किया। उनके बोधित गहन संदेश में 'सब मानव एक हैं' यह संदेश एक था सब मानव समान है। किसी को उच्चनीच का स्तर नहीं मिलता। समानता का संदेश देनेवाले बुद्ध महात्मा थे। प्रत्येक स्त्री पुरुष को आध्यात्मिक जीवन में अग्रसर होने का समान अधिकार है। अतिनीच कही जाने वाली जाति भी उच्च स्थिति के योग्य बन गये। सबके लिये उन्होंने निर्वाग का दरवाजा खुला रखा। भारत खंड के लोगों को भी उनका संदेश बडे साहस के जैसे लगे। जितने भी वेदांत सुनाने पर भी भारतियों के लिये समझ सकना कठिग है।

उनका सिद्धांत था कि हमारे जीवन में क्यों दुःख है ? उत्तर में कहते थे कि हम स्वार्थी हैं। अपने लिये हम वस्तुओंको चाह करते है। इसलिये दुःख है। इससे मुक्त होना हो तो अहंभाव को छोड दो। हमारे सामने यह दुनिया एक दिखावा मात्र है आत्मा केवल आलोचना मात्र है। जन्म-मरण के पीछे आत्मा का होना केवल भ्रम है। स्वार्थ को त्यागने से ही अहंकार छूट सकता है। तभी मानव

स्वयं सुखी बनता है । और दूसरों को भी सुखी बना सकता है । सभी आचार एक भ्रम है, प्रपंच में एक आदर्श है । भ्रांति का नाश करने से केवल सत्य रह जायेगा । घन बादलों के हटते ही सूरज चमकता है । वैसे ही अहंकार के नाश से निस्वार्थ का उदय होता है । तब मनुष्य एक चींटी के लिए भी अपना प्राण तक देने में आगे पीछे नहीं देखता । ये ही सिद्धांत बुद्ध से प्रसारित किये गये ।

प्रक्षुब्ध वातावरण स्थित जगत के लिए बौद्ध धर्म में सच्चे गुणों का जो प्रतिपादन है । उनको स्वीकार करना पर्याप्त है । बुद्ध के अनुयायी बहुत असाहशाली और धर्म का संख्याबल विस्तृत करने में उत्सुक है । इस समय सर्वत्र मानव-कोटी की अतृप्ति ही नजर आती है । आदमी तामस गुण से जर्जरित हो रहा है । चारों तरफ स्वार्थवश लडाईका प्रक्षुब्ध वातावरण पैदा हो रहा है । जनता का हृदय खींचकर उनको अच्छे मार्गपर लाना है साथ ही उनके हृदयोंको एक सूत्र में बांधना है । ज्ञानभिक्षा का पात्र देकर जन्म, साफल्य करने में ही बडी तपस्या है । तपस्वी वही है जो मनुष्य का आंतरिक दुःख निवारण करके उसके हृदय भूमि को पवित्र बनाना अच्छे अच्छे सद्गुणों के बीज बोने में साधनाका मार्गदर्शन करना है ।

आज के जागतिक दुनिया के लिए बुद्ध के संदेश बडे आवश्यक है बुद्ध मत का प्रचार करते हुए भी श्रीदलाइ लामा इतनी छोटी अवस्था में भी कार्य प्रवृत्व हैं यह देखकर हमें बहुत आनंद होता है । आज की स्थिति में हम लोग एकत्र होकर ज्ञान का प्रचार करें, धर्म की रक्षा करें और मानव समाज का कल्याण करें । तभी बुद्ध का यह संदेश

बुद्धं शरणं गच्छामि
धर्मं शरणं गच्छामि
संघं शरणं गच्छामि

सफल हो सकेगा । भारत ही नहीं सारी दुनिया में शांति की लहर फ़िर से प्रवाहित हो उठे । यदि आज हम विश्व कल्याण में

प्रवृत्त न होंगे तो कह नहीं सकते कि मानव जाति एवं दुनिया किस विनाश की गर्त की ओर बढेगी।

इस समय हम सम्मिलित हो कर दुनिया को प्रशस्त ज्ञान का मार्ग दिखावें। ईश्वर से हमारी यही प्रार्थना है कि भारत ही नहीं सारी जगत को शांति मिले। मानव कोटी सुखी हो।

सत्यं शिवं सुंदरं

# बसवेश्वर और अक्कमहादेवी

बडे हर्ष का विषय है कि इस शुभ अवसरपर महामना विनोबाजी के समक्ष अपने कुछ विचार प्रकट करने का सदवकाश मिला हैं। मैं इसे आपलोगों की आत्मीयता पूर्ण श्रद्धाही समझता हूँ। उसका मैं आभारी हूं।

संत विनोवाजी ने सर्व प्रथम काशीजी से ही संस्कृत शिक्षण और नये विचारों की प्रेरणा पाई, वहीं राष्ट्रपिता गांधीजी का भाषण सुना, विचारों में क्रांति लाई। तभी से वह गांधीजी की छाया बनकर सेवा धर्म के महाव्रत में दीक्षित हो गये।

मेरे विद्यार्थी जीवन में काशी विद्यापीठ में लगभग तीन साल पहले उन के प्रवचनों को सुनने का मौका मिला था। आज मैं फिर उनके सन्निकट आ सका हूं। इसको मैं अपना सौभाग्य समझता हूं।

महात्मा गांधीजी के मार्गदर्शन और त्याग के बलपर आज हमें विदेशी सत्ता से मुक्ति मिले करीव दस वर्ष हुए।

स्वतंत्र भारत के सामने अन्यान्य विकट और जटिल तम हैं। उनमें आर्थिक, औद्योगिक और अन्न की समस्याएं वडी जटिल तम हैं। हमारे देश के महान् नायक और नेता इन समस्याओं को सुलझानों में लगे हुए हैं। योजनाएँ वनाई गई हैं। जनता उनकी पूर्णता और सफलता की प्रतीक्षा कर रही है। यों तो उनकी सफलता की कसौटी

आर्थिक सहायता मानी जाती है। वास्तव में देखा जाय तो सभी योजनाओं की सफलता की कुंजी सेवा या त्याग में निहित है। उसके अभाव में हमारी कोई भी योजना फलप्रद नहीं हो सकती। भारतमाता को आज त्यागी और परिश्रमी कार्यकर्ता सच्चे पूतोंकी नितांत आवश्यकता है। त्याग या दान आज हमारे सामाजिक जीवन का परमादर्श होना चाहिए। त्याग ही अहिंसा का मूल है इस त्याग की आधार शिलापर बना समाज बडा सुदृढ और सुंदर होगा। त्याग ही गांधीजी के 'रामराज्य' का सर्वस्व है। संत विनोबाजी महात्माजी के सुनहले सपने को साकार बनानेवाले एकमात्रा विधापक कार्यकर्ता हैं। वह आज एक नवयुग के प्रवर्तक बने भारत को ही नहीं, सारे संसार को एक दिव्य संदेश सुना रहे हैं। इस अणुयुग में युद्ध की विभीषिकासे संस्था मानवता को अभय दे रहे हैं। वह संदेश, वह अभय प्रेम का है, दया का है। उनका प्रेम सक्रिय है उसकी शक्ति अद्‌भुत है। क्योंकि सेवाहीं उनकीं नींव है। स्वार्थ सब अन्याय और अत्याचारों की जड है। त्याग और सेवा की नींवपर उनके आदर्श ग्राम, समाज का निर्माण होने जा रहा है। 'तेन तक्तेन भुंजीथाः' यह उनके दिव्य जीवन का नारा है। उनके सात्विक दान यज्ञ मे सभीं स्वेच्छाया दीक्षित हो, तभी उनका हार्दिक और वास्तविक स्वागत हो सकेगा।

हम कन्नडिग आज एक महान आत्मा की पुकार सुनकर कार्य प्रवृत्त होने जा रहे हैं। नवकर्नाटक भारतकीं अखंडता कीं एक मजबूत कॅडी हैं। प्रेम और त्याग से अनन्य प्रतिक हनुमान जीं की भी यहीं जन्मभूमि रही है। धारवाड जिले को विनोबाजीं लीलाक्षेत्र होने का श्रेय भी प्राप्त है। इसीं लिए कर्नाटक पर उनका अत्यंत अधिकार है। निर्व्याज्य प्रेम है।

कर्नाटक के गत वैभव की भव्य कहानी इतिहास के पन्ने ने सोने के अक्षरों से लिखी गई हैं। यह शताब्दियोंसे धर्म और संस्कृति का केन्द्र रहा है, शिवशरण और हरिदासों की कर्मभूमि रहा है, जैन और

बौद्ध धर्मोंके प्रधान तीर्थक्षेत्र भी यहाँ हैं। चालुक्य राष्ट्रकूट आदि चक्रवर्तियोंने सभी धर्मों को आश्रय और प्रोत्साहन दिया। धर्म सहिष्णुता कन्नडिगोंकी अपनी पैतृक संपत्ति है। वे स्वभाव से ही शांति प्रिय हैं। इसीलिये गांधीजींको कर्नाटक पर अपार ममता थी।

कर्नाटक भक्ति और सेवाका भी स्त्रोत रहा है। उत्तर के कबीर आदि संतोंकी भक्ति कर्नाटक की उपजी हैं। कर्नाटक के इतिहास में १२ वीं सदीका अपना विशिष्ट महत्व है। इस कर्नाटक में एक महान् क्रांति हुई। संत बसवेश्वर उस क्रांति के अग्रदूत थे। उन्होंने एक आदर्श समाज की सुंदर कल्पना और रचना की। उसमें कोई ऊँच-नीच नहीं था। सभी को समानता थी। कल्याग नगर बसवेश्वरजी के प्रभाव से दूर दूर के सभी संतों और महानुभावों का केन्द्र बन गया। वहाँ एक 'अनुभव मंटप' स्थाप्ति था, उसमें सभी को अपने विचार प्रकट करने का अधिकार था। महिलाएँ भी उसमें भाग लेती थीं। धार्मिक आचरणों में स्त्रियोंको पूर्ण स्त्रतंत्रता थी। सामाजिक कार्योंमें भी नारी को अग्रस्थान दिया गया बसवेश्वरजी ने भी प्रभू देवजी के नेतृत्व में इस क्रांति को एक मूर्तस्वरुप दिया। उनके विचार बडे व्यापक और परिपक्व हैं। उन्होंने दया और प्रेम को धर्म का मूल माना।

"दये यिल्लद धर्म वावु दय्या !
दयेये बेकु सकल प्राणि गळल्ली"
" बिना दया के धर्म नहीं
दया रहे सब जीवों पर "

शिवशरणों का वीरशैव धर्म विश्वधर्म है। क्यों कि नैतिकता उनके धर्म की जान है। मानवता उसका आधार है। शिवभक्तों के आदर्श जीवन में आडंबर और प्रवंचना के लिये कोई अवकाश नहीं। वहिरंग शुद्धि की अपेक्षा अंतरंग शुद्धिपर उन्होंने बडा जोर दिया है।

" कळ बेड, कोल बेड हुसिय नुडियलु बेड
इदिरू हळियलु बेड

तन्न बण्णिस बेड, इदे अंतरंग
शुद्धि, इदे बहिरंग शुद्धि,
इदे नम्म कूडल संगम देव नोलिसुवपरि ।
"करो न चोरी; करो न हिंसा;
बोलो न झूठ कभी,
करों न घृणा औरों से,
दुखाओ न किसीका मन,
बोलो न किसीसे कटुवचन
यही है अंतरंग शुद्धि,
यही है बहिरंग शुद्धि,
यही संगम देव को
मनाने का सरल विधान ।"

यही उस वचन का अर्थ है । यह संतवाणी कन्नड साहित्य में वचन साहित्य के नामसे प्रसिद्ध है । जनता की भाषा में, इन ललित और अनूठे वचनों में वेद और उपनिषदों की निचाडे है । ये वचन कन्नड साहित्य भांडार के अनमोल रत्न हैं

बसवेश्वरजी ने दो बडे परिवर्तन किये ।

१) अस्पृश्यता का निवारण २) कायकवाद का प्रसार ।

उनकी दृष्टि में भगवान के कृपाछत्र में कोई अछूत नहीं है – 'शिवको भजेसो शिवका होय' छुआ छूत की जड से निकालने के लिये उन्होंने अपने प्राणों की बाजी तक लगादी। उनके सुन्दर समाज में कोई बेकार बैठा नहीं रह सकता । सबको अपने अपने काम करने पडते हैं । कोई काम बुरा या छोटा नहीं । निर्मल मन से सभी अपने अपने उद्योगों में लगे रहें, कर्म में त्याग की भावना हो । भक्त अपने लिये कुछ नहीं करता । उसके सब कर्म फल भगवान के चरणों में समर्पित हो जाते हैं । इसलिये वहाँ स्वार्थ और अनर्थ के लिये कोई गुंजायिश नहीं । मायाका अर्थ भी उन्होंने दूसरा ही लगाया, उनकी माया वेदांतियों की भूल भुलैया नहीं–

"होन्नु मायेयल्ल हेण्णु मायेयल्ल
मनद मुंदण आशेये माये"

कांचन या कामिनी माया नहीं, माया तो मानव के मन की आशा है। वही सब स्वार्थों की जननी है। यह है प्रभुदेवजी की माया की अपनी परिभाषा। यह देहहीं देवालय है; सिर ही उसका सोने का कलश है। इस शरीर की पवित्रता तभी बनी रह सकती है जब कि उसका उपयोग जनता जनार्दन की सेवा में अनवरत होता रहे। संत बसदेश्वरजीने इस महान् संदेश की सूचना करीब नौ सौ वर्षों पहले दी थी; आज संत विनोबाजी उसी शरण वाणि की याद हमें दिला रहे हैं।

संत बसवेश्वरजी की इस सुधार क्रांति में सक्रिय सहयोग देने वाली महिलाओं में श्री अक्कमहादेवीजी का नाम अग्रगण्य है। वह कन्नड साहित्य की एक अमर कवियित्री है। कर्नाटक कीं मीरा मानीं जाती है। उनका जीवन वैराग्यमय था क्रांतिमय था। बचपन से ही उनकी प्रवृत्ति आध्यात्म की ओर थी। भगवान 'मल्लिकार्जुन' को ही उन्होंने अपना पति माना। माधुर्य भाव से उनके वचन संसार के किसी भी रहस्यवादी भावगीतों कीं तुलना में बेजोड है। महादेवीजीने कभी ऐहिक सुख भोग की कामना नहीं कीं। राजभोग को लात मारकर अखंड वैरागिनी बन कल्याण आयी और भगवान के अनुपम प्रेम में तन्मय होकर गाने लगी।

"वन वेल्ल नींवे,
वनयोळगण देवतरूवेल्ल नीवे,
तरूविनोळ गाडुव खग–मृग वेल्लनीवे,
चेन्न मल्लिकार्जुन। सर्व भरितनागि,
एनगे मुख दोरा।

बन बन में तुमही समाये हो,
बन के सब देवतरु तुम ही हो,

तरुवोंके खग मृग भी तुम हो,
चेन्न मल्लिकार्जुन ! सर्वांतर्यामी हो
मुझे अपने दरशन दो ।

वैराग्य शिरोमणी श्री अक्कमहादेवीजी के हर वचन में सर्वोदय की झलक मिलती है । उनकी दृष्टि में अस्पृश्य (अछूत) वही है, जो जीवहिंसा करता है--

"जीवहिंसेय माडुव मादिगर नेनंबेय्या ।"

त्रिकरण शुद्धि – कायेन, वाचा, मनसा मानव सदा निर्मल हो, यह श्री महादेवीजी के दिव्य जीवन का आदर्श है । जैस उन्होंने कहा, वैसे करके दिखाया । इसीमें उनके जीवन की महत्ता है । वैराग्य की प्रतिमूर्ति श्री अक्कमहादेवीजी की भव्य स्मृति में आज इस महिला ट्रेनिंग कॉलेज का नामकरण किया ज़ाना सब रीति से योग्य है ।

महिला विध्यापीठ के संस्थापक श्री सरदार वीरनगौडजी स्वयं एक आदर्श कार्यकर्ता हैं, कर्मवीर हैं । उनमें एक अद्‌भुत कार्य क्षमता है । सादगी और उच्च विचारों के पुतले है । उनके अथक परिश्रम के कारण ही यह विद्यापीठ आज विविध अंगोंसे परिपुष्ट होकर प्रगति पा रहा है । इस विद्यालय में शिक्षण ग्रहण करनेवाली विध्यार्थिनियाँ अक्कमहादेवी, कस्तूरबाँ और सरोजिनी जैसी वीर और विदुषी राष्ट्र माताओं के दिव्य जीवन से प्रेरित होकर आदर्श भारतीय महिलाए और समाज सेविकाएँ बनें ।

आचार्य विनोबाजी जैसे वयोवृद्ध संत के समक्ष आप लोगों ने प्रेम से मुझे अध्यक्षता का सन्मान दिया है । यह श्री जगद्‌गुरु मूरुसाविर मठ के प्रति आपलोगों की अपार श्रद्धा और भक्ति का ध्योतक है । 'सर्वे जनाः सुखिनो भवंतु 'सबको' सन्मति दे भगवान' यही मेरी अंतिम अभिलाषा है ।

(ता, ११–१–१९५८ में महिला विद्यापीठ हुबली में महिला बेसिक् ट्रेनिंग कॉलेज के नामकरण समारंभ के अवसर पर अध्यक्ष स्थान ने प्रस्तुत किया गया भाषण)

# सर्व धर्म समन्वय दृष्टि

धर्म मानव को दुःख से बचनेवाला एकमात्र उपाय है। विनाश के गर्त में पडे हुए मानव को ऊपर उठाकर उसे चेतनामय बनाना धर्म का परम आदर्श है। मानव के हृदय में व्याप्त अज्ञान का अंधकार हर करके उसमें सुज्ञान का प्रकाश जग मगानेवाला धर्म ही है। वह पतित पावन है।

सच्चा मानव धर्म व्यक्ति – व्यक्ति में आध्यात्म की शक्ति जागता है। उस शक्ति का परिचय पाने पर मानव प्रबुद्ध हो पुकार उठता है :

असतो मा सग्द:मय।
तमसो मा ज्योतिर्गमय।
मृत्योर्मा अमृतंगमय।

असत्य, तम और मौत एक ही दुःख के तीन विकार हैं। इनसे मानव का सारा जीवन दुर्भर बनता हुआ है। मानव को इन विकारों पर विजय पानी है। उसे अध्यात्मयोद्धा बनना है उसके नित्य-जीवन में सत्य और असत्य का संघर्ष बना ही रहता है। उसमें विजयी होने के लिये मानव को धर्म का अक्षय कवच धारण करना ही होगा। जो धर्म की रक्षा करते हैं; उनकी रक्षा धर्म स्वयं करता है।

धर्मो रक्षति रक्षितः।

गीता का यह दिव्य संदेश आज विश्व के प्रत्येक मानव को सुनना चाहिए और उसे सर्वभोजन धर्म की शरण में जाना चाहिए।

भारतीय संस्कृति में धर्म की बडी प्रतिष्ठा है। मानव जीवन के चार प्रमुख प्रयोजनों में धर्म का स्थान सर्वोपरि है। परम पुरुषार्थ है। अर्थ, काम और मोक्ष धर्म के मूल से चरितार्थ होते हैं। अर्थ और

काम भौतिक सुख के प्रतीक हैं। धर्म भावना उनको सात्विक बनाती है। आदि कवि वाल्मीकिने धर्म का सार एक ही सूक्ति मे निचोड दिया है :

धर्मों हि परमो लोके धर्मे सत्यं प्रतिष्टितम् ।
धर्मादर्थः प्रभवते धर्मात् प्रभवते सुखम् ।।

महान् दार्शनिक महर्षि कणादने भी अपने 'न्याय सूत्र' में धर्म की व्याख्या सुंदर की है –

"यतोऽभ्युदयानिः श्रेयसाः सिद्धिः स धर्मः ।" तत्वज्ञान अभ्युदय कहलाता हैं। दुःख निवृत्ति या मोक्ष को निःश्रेयस कहते हैं। धर्म के दो पहलू हैं – एक भौतिक दूसरा अध्यात्मिक। एक प्रवृत्ति का ध्योतक है तो दूसरा निवृत्ति का। निवृत्ति लक्षण धर्म तत्वज्ञान के द्वारा निश्रेयस का कारण बनता है। समन्वय धर्म का लक्षण है। धर्म में कर्म ज्ञान और भक्ति का पावन त्रिवेणी संगम है। "धर्म की रसात्मक अनुभूति का नाम भक्ति है।" भाक्तिक धर्म से विश्वव्यापी ब्रह्मतत्व सत्स्वरूप की अभिव्यक्ति होती है। उपासना के सगुण और निर्गुण का समीकरण तुलसीदास जैसे संतों की विशाल धर्मभावना में होता है। भगवद् भक्त ईश्वर की असीमता का आभास विश्व के कण कण में पाता रहता है। भक्त प्रत्येक विभूतिमत् सत्ता में भगवान् का सुंदर रूप प्रकट देखा करता है। वह सब को अपना कहता है। उसे इस दुनिया में पराया कोई नहीं। यह धर्म के प्रेम का प्रमाण है।

ईश्वरीय असीम सत्ता का साक्षात्कार परिवार और समाज जैसे सीमित क्षेत्रों से लेकर समस्त भूमंडल और अखिल विश्व तक के बीच देखा जा सकता है। व्यष्टि समाष्टि का घटक है। व्यक्ति–व्यक्ति मिलकर समाज को बनाते हैं। निर्माण की यह प्रक्रिया राष्ट्रसे विश्व तक जाती है। व्यक्ति-व्यक्ति में ईश्वर की चेतना के प्रेमल प्रकाश से ही समाज शिवमय विकास सुलभ्य होता है। लोक मंगल की भावना

धर्म की शाश्वत सत्ता है। यह सत्ता भक्ति के भाव में साकार होती है। भक्ति की साधना से सत्‌चित् आनंद–नित्य परिपूर्ण स्वरुप ईश्वर के दर्शन सुलभ होते हैं। वह ईश्वर अंतर्यामी और बहिर्यामी दोनों रुपों का मेल कराती है। भक्ति का कर नहीं सकती ? वह वनचर को भी भक्तावंतस बना सकती है।

"भक्तिः किं न करोत्यहो वनचरो भक्तावतंसायते।"

अद्वैत वेदांत के प्रवर्तक आचार्य शंकर ने भक्ति को धर्म में सबसे ऊँचा स्थान दिया है।

माधवाचार्य जी ने "पारशरस्मृति" की व्याख्या में भारतीय षड्दर्शनों और भक्तिपंथों के बारे में सुंदर विवंचना की है।

कणा दस्याऽक्ष पादस्य व्यासस्य कपिलस्य च।
पंत जले जैमिनेश्व दर्शनानि षडंव हिं।।
शैवं च वैष्णवं शाक्तं सौरं वैनायकं तथा।
स्कान्दं च भक्ति मार्गस्य दर्शनानि षडेव हि।।

हिन्दु, बौद्ध और जैन धर्म भारतीय संस्कृतिरुपी महावृक्ष की शाखाएँ हैं। वे सभी सहज एवं समभाव से पल्लवित हो कर भारत राष्ट्र को एकता के सूत्र में पिये सकते हैं।

कर्नाटक प्राचीन कालसे इन सब धर्मों और पंथों का पोषक रहा। यहाँ के राजा और प्रजा प्रकृत्या धार्मिक प्रवृत्तिवाले थे। वही परंपरा आज भी जनजीवन में अटूट बनी हुई है। कर्नाटक संस्कृति भारतीय समन्वयभावना में सहयोग देती रही है। बौद्ध और जैन धर्म भी यहाँ पनपते रहे। द्वैत अद्वैत शक्तिविशिष्टाद्वैत आदि सिद्धान्तों के प्रवर्तक आचार्णे को कर्नाटक में शरण मिली। कन्नड साहित्य के निर्माण में जैन वीरशैव और वैष्णव संतों ने बडा योग दिया है। शिवशरणों और दृष्टिदासों की भक्ति–भावना कन्नड के वचनों और पदों में बडी मन भावनी है।

धर्म मानवता का ध्योतक है। मानवता मानव–मानव को लडने से रोकती है। कोई धर्म या मजहब लडना नहीं सिखाता। सत्य, प्रेम, अहिंसा, सेवा समता और त्याग ये मानवता के लक्षण हैं। उन्हीं से विश्वधर्म का विकास होता है। प्रेम या दया सब धर्मों के मूल में है। कर्नाटक के महान् संत बसवेश्वर जी ठीक ही कहते हैं–

"बिना दया के धर्म क्या हो ?
होना चाहिए सकल जीवोंपर सदय !
दया ही धर्म का मूल है
कूडल संगम देव
दया हीनोंको चाहता नहीं हैं।"

लोक कल्याण की भावना से प्रेरित हो कर ही महात्मा उसे और संतोंने युग युग में धर्म की दुहाई दी हैं। उन की वाणी के तेज से ही आज तक मानव कुल विनपर होने से बचा हुआ है। भगवान बुद्ध, तीर्थंकर महावीर, आचार्य शंकर मध्व और रामानुज, शिवयोगी, रेवण सिद्ध, महात्मा बसेवेश्वर, गुरुनानक, विश्व वंध्य बापू, पैगंबर महम्मद, प्रवादी ईसा, सब ने समय–समय पर अवतारित होकर मानव को धर्म के सुपथ पर चलने की प्रेरणा दी है। उन सब ने प्रेममय धर्म का प्रतिपादन किया है। मानव–मानव के मन में द्वेष का भाव बढा कर रक्त की नदी बहानेवाला धर्म नहीं कहलाया सकता। वह तो शैतान या दानव का कुतंत्र होगा।

आज दुनिया के कोने कोने में विद्वेष की आग की लपटें फैल रही हैं। आज मानवकुल खतरे में है। वह विनाश के कटारे पर खडा है। उसे बचाने के लिए हम सब धर्मावलम्बियोंका कार्य प्रवृत्त होना होगा। आज का सम्मेलन इसी महान् उद्देश्य की पूर्ति के लिए आयोजित है। यह कोई निरा आडंबर नहीं है। हम सब धर्मो के अनुयायी एकता के छत्र के नीचे खडे हो कर विश्व को भेदभाव के शैतान से बचाने का

दृढ संकल्प करें और परम्परा सद्भाव से इस महा कार्य की पूर्ति में प्रवृत्त हों। तभी हम परम श्रेय की प्राप्ति कर सकेंगे।

महात्मा गांधीजी के निष्ठावान अनुयायी श्री रंगनाथ दिवाकरजी ने इस दिशा में बढे विधायक कार्य किए है। उन्होंने अपने प्रवासों और वक्तव्यों से विश्व की जनता का ध्यान विशाल मानव धर्म के आदर्शों की ओर आकृष्ट किया है। उनका कार्य सराहनीय एवं अनुकरणीय है। गत वर्षों में हमने भी इस उद्देश्य की पूर्ति के लिये दिल्ली विश्व शांति परिषद में भाग लिया और जपान की यात्रा की वहाँ आयोजित विश्यधर्म सम्मेलन में धर्माचार्यों और धर्मनेताओं के सामने आपने कुछ विधायक सुझाव रखें। हम चाहते हैं कि विश्वभर के सब धर्माचार्य संकुचित प्रथाओं के करधरों से बाहर आकर मानव कल्याण के लिये त्याग करें और दीन–दलित जनता का उद्धार करें। तभी युद्धों की विभीषिका से विश्व की सुरक्षा हो सकती है।

विश्व के सब धर्मावलंबियों में परस्पर सौहार्द बढना चाहिए। हम सब को निर्मल भाव से धर्म का प्रकाश किसी भी पथ से ग्रहण करना चाहिए। उससे राष्ट्र का कल्याण होगा। तन्मुखेन विश्वशांति सुरक्षित होगी। धार्मिक भावैक्य के शिवमय बीज को हम सब आज ही अपने अपने हृदय के सुक्षेत्र मे जमालें। वह अंकुरित एवं पल्लवित हो कर महाबोधिवृक्ष के रूप में प्रवर्धमान हो। हम सब उसकी प्रेमल छाया में आश्रय पाकर विश्वशांति के निर्भय रखवाले बने रहें। यही हमारी शुभकामना है।

" सत्यं शिवम् सुन्दरम् "

(सर्व धर्म शांति सम्मेलन के अधिवेशन के अवसर पर दिया गया स्वागत भाषण)

# हिन्दी की आवश्यकता

भारत वासियों के लिए हिन्दी एक अत्यंत सरल भाषा है । भारतीय संसद में २४ राज्यों में ४ राज्यों की मातृभाषा हिन्दी है। अन्य दस राज्यों में भिन्न-भिन्न प्रादेशिक भाषाएँ प्रचलित हैं।

इससे ज्ञात होता है कि हिन्दी देश के वहुत बडे जनसमुदाय की मातृभाषा है और जिन क्षेत्रों में वह मातृभाषा नहीं है, वहाँ भी बहुत से लोग इसे समझते हैं। भारत की भाषाओं में परस्पर एक अनोखा घनिष्ठ सम्बंध है। और हिन्दी अंग्रेजी की अपेक्षा, भारत की सभी भाषाओं से बहुत अधिक मिलती जुलती है।

हिन्दी तो संस्कृत की पुत्री है । हिन्दी में विपुल मात्रा में संस्कृत के शद्ब हैं। भारत की भाषाओं में आर्य और द्रावीड भाषाएँ मुख्य हैं। आर्यं भाषाओं का संस्कृत से निकट सम्बंध हैं। द्राविड भाषाओं का तो निकट सम्बंध न होते हुए भी इन भाषाओं पर संस्कृत का अध्ययन अत्यन्त आवश्यक है।

दक्षिण भारतवाले विदेशी भाषा अंग्रेजीपर अपना प्रभुत्व जमाने के लिए जितना प्रयास करते हैं उसका एक चतुर्थांश प्रयास हिन्दी के लिए करें, तो हिन्दी के विद्वान हो सकते हैं।

इस लिए महात्मा गांधीजी नें कांग्रेस का नेतृत्व अपने हाथ में ग्रहण करते ही यह सुझाव दिया कि अहिन्दी भाषा दक्षिण भारतीयों के लिए उन्होंने मद्रास में दक्षिण भारत हिन्दी प्रचार सभा की और अन्य हिन्दी-भाषी भाषी प्रदेशों के लिए वर्धा में "राष्ट्र भाषा प्रचार समिति" की स्थापना की। फल स्वरुप इन दोनों संस्थाओंने बहुत सुंदर काम किया है। अतः हमारे विचार से समस्त भारत में हिन्दी का प्रचार करने क लिए इतोप्यतिशय महान प्रयत्न जारी

रखना चाहिए । और इसके लिए हिन्दी प्रचार में लगीं हुई दक्षिण तथा उत्तरी भारत की छोटो–मोटी संस्थाओं के मध्य सहकार और समन्वय अवश्य होना चाहिए ।

यध्यपि सारे देश के लिए एक समान भाषा की अत्यंत आवश्यकता है । वह स्थान हिन्दी को ही मिले, फिर भी क्षेत्रीय भाषाओं को भिन्न राज्यों में विकास का पूरा पूरा अवसर मिलना चाहिए । अंग्रेजी के स्थानपर हिन्दी का प्रयोग भी धीरे–धींरे होना चाहिए । सन् उन्नीस सौ पैंसठ के बाद भी, जब कि हिन्दी भारत की मुख्य राज भाषा हो जायगी, अंग्रेजी का प्रयोग कुछ निश्चित कार्यों के लिए, जबतक आवश्यक हो जारी रखना चाहिए ।

यदि हम कुछ हीं वर्षों के अंदर अंग्रेजी को स्थानांतरित करके हिन्दी राष्ट्र भाषा के स्थान पर अधिष्ठित, सुशोभित एवं सुयोग्य करना ही है तो उसकी अभी से व्यवस्था करनी होगी । यथाशींघ्र हमारे केन्द्र सरकार को हिन्दी मन्त्रालय संगठित एवं प्रोत्साहित कर देना चाहिए जिसका कार्य अंग्रेजी के डाई सौ बरसों के प्रशासन सम्पर्क से प्राप्त अनुभव एवं बृहद्रुपता भारतीय राष्ट्रभाषा हिन्दी में समाविष्ट करना हो ।

इस मंत्रालय को अन्याडन्य राज्यों एवं तत्रत् प्रादेशिक भाषा भाषियों का अत्यधिक सहयोग प्राप्त करते हुए कार्य करना होगा, क्योंकि राज्यों तथा प्रादेशिक भाषाओं को बिलकुल दबाकर हिन्दी को राष्ट्रभाषा के गद्दीपर बिठाने से गणराज्य प्रजाशासन का निरादर करने का कलंक लगने का सम्भव है ।

प्रादेशिक एवं राज्यों की भाषाओं को अपने अपने राजों में महत्व पूर्ण कार्य संपन्न करना है । इस समय हमारे सात राज्यों में प्रादेशिक भाषाओं से ही वहाँ का प्रशासन कार्य चल रहा है जनता भी संतुष्ट है । निःसंदेह सबको यह मानना पडेगा कि हिन्दी हमारी राज भाषा

है, साथ ही साथ हमारी अन्य प्रांतीय भाषाएँ भी हमारे भारत की वैसी ही भाषाएँ हैं जैसी कि हिन्दी। यह भी याद रखना चाहिए कि दक्षिण भारत की कन्नड आदि कुछ भाषाएँ हिन्दी से भी बहुत पुरानी हैं और बहुत मूल्यवान सरस साहित्य से समृद्ध है। अत: प्रादेशिक तथा राज्यों की भाषाओं का निरादर करना असंगत होगा। लेकिन यहाँ पर एक विचारणीय बात यह है कि हिन्दी राष्ट्रभाषा होने से हिन्दी मातृभाषावाले लोग जितना उसमें प्रभुत्व प्राप्त करेंगे उतना अहिन्दी भाषा भाषी प्राप्त नहीं कर सकते। क्योंकि अहिन्दी लोगों को प्रादेशिक मातृभाषा के अतिरिक्त हिन्दी को सीखना पडता है, किंतु जिनकी मातृभाषा हिन्दी हो उनको अन्य प्रांतीय भाषा सीखने की आवश्यकता नहीं होती उनका काम तो राजभाषा हिन्दी से ही चलता है। इन अहिन्दी तथा हिन्दी मातृभाषावाले विद्यार्थियों के लिये हिन्दी के अलग अलग स्तर निर्धारित कर देना चाहिए अथवा हिन्दी मातृभाषावाले विद्यार्थियों के लिये अधिक प्रतिशत अंक प्राप्त करना अनिवार्य कर देना चाहिए।

अंग्रेजी की स्थानांतरित कर हिन्दी को राजभाषा मानने से यह अर्थ नहीं कि अंग्रेजी को अत्यंत तिरस्कृत कर दिया गया। अंग्रेजी अंतरराष्ट्रीय भाषा है। हमारी भारतीय सरकार की भाषा सामान्य रूप से हिन्दी ही होगी फिर भी वहुत कुछ बातें ऐसी हैं जिनके लिए अंग्रेजी का उपयोग जारी रखना ही पडेगा। केवल अंग्रेजी ही नहीं और भी कई विदेशी भाषाओं से सीमित मात्रा में हमें सम्बंध रखनां पडता है।

भारत की महानता इसी में है, अपनी विशिष्टता की रक्षा करें अपनी संस्कृतिका प्रचार सारे विश्व में करें। संस्कृति की सम्बन्ध भाषा से हैं। भाषा के माध्यम से ही अपने आचार विचार का आदान प्रदान कर सकते हैं। अपनी संस्कृति का प्रचार अपनी भाषा के द्वारा ही करने से जितना परिणामकारी होगा, उतना अन्य भाषाओं के द्वारा नहीं हो सकता। संस्कृतिका सम्बन्ध हृदय से है, आत्म से है।

इस कार्य की जिम्मेदारी हिन्दी प्रचारकों पर है। प्रचारक किसी प्रकार के वाद में न फँसकर 'एक हृदय हो भारत जननी' उनका जो मूल मंत्र है, इसकी सिद्दि में वे हमेशा सन्नद्ध रहे। राष्ट्र की एकता में सहयोग देना एक राष्ट्रीय कार्य है। राष्ट्र सेवक के रूप में इस कार्य में अपने को बलिदान दे। गाँधीजी हिन्दी का कार्य एक राष्ट्रीय कार्य मानते थे। उन्होंने भारतीयों को भिन्न–भिन्न मार्ग पर मार्गदर्शन किया है। उस समय देश के लिये हिन्दी की आवश्यकता जितनी थीं, उससे भी बढकर आज है। उस समय उसका विरोध न था, आज जहाँ वहाँ कुछ विरोध की आवाजें आ रहीं हैं। कारण तो समझ में नहीं आता। हिन्दी सीखने के लिये काफीं समय भी दिया गया है। सरकार भी इस कार्य में और कार्य की अपेक्षा काफी प्रोत्साहन दें।

इस प्रकार का सम्मेलन आवश्यक है। क्यों कि इसमें सभी प्रचारक आपस में मिलकर सभी कठिनाइयों को हल कर सकते हैं।

हमारी शुभ कामना है, यह हिन्दी का प्रचार बढे, 'एक हृदय हो भारत जननी' इनका यह जयघोष सफल हो। यह स्मरण करते हुए स्नेह सम्मेलन का उद्घाटन अतीव आनन्द से करते हैं।

सत्यं शिवम् सुन्दरम्।

( प्रचारकों का प्रथम शैक्षणिक स्नेह सम्मेलन के अवसर पर दिया गया उद्घाटक भाषण )

# ಆಶೀರ್ವಾಣಿ ಭಾಗ: ಎರಡು

ಸಾಹಿತ್ಯ ಪ್ರಕಾರ : ಲಘು ಲೇಖನಗಳು
ಮೊದಲ ಮುದ್ರಣ : ೧೯೮೨
ರಚನೆಯ ವಯಸ್ಸು : ೫೨
ರಚನಾಸ್ಥಳ : ಹುಬ್ಬಳ್ಳಿ

ಶ್ರೀ ಮೂರುಸಾವಿರಮಠ ಗ್ರಂಥಮಾಲೆ ನಂ. ೧೩೮

# ಆಶೀರ್ವಾಣಿ

(ಭಾಗ ೨)

(ಹುಬ್ಬಳ್ಳಿ ಮೂರುಸಾವಿರಮಠದ ಶ್ರೀ ಜಗದ್ಗುರುಗಳ ಭಾಷಣ ಸಂಗ್ರಹ)

ಸಂಪಾದಕರು:

ಶ್ರೀ ಪ್ರಭುದೇವರು ಚರಂತಿಮಠ B.A.
ಬಾಗಲಕೋಟ

ಪ್ರಕಾಶಕರು:

ಶ್ರೀ ಜಗದ್ಗುರು ಗಂಗಾಧರ ಧರ್ಮ ಪ್ರಚಾರಕ ಮಂಡಳ
ಮೂರುಸಾವಿರಮಠ ಹುಬ್ಬಳ್ಳಿ.

೧೯೮೨

'ASEERVANI'
Written by Sri Jagadguruji Murusavirmath
Published by J. G. Mandal
Murusavirmath Hubli

J. G. Mandal

ಗ್ರಂಥ ದಾನಿಗಳು: ಮೂನೆ ಬಂಧುಗಳು

ಬೆಲೆ ರೂ.: ೧೦-೦೦

ಪ್ರತಿಗಳು: ೧೦೦೦

ಮುದ್ರಕರು:
ಪರಂಜ್ಯೋತಿ ಪಾವರ ಪ್ರಿಂಟಿಂಗ್
ಪ್ರೆಸ್ ಹುಬ್ಬಳ್ಳಿ.

# ಮುನ್ನುಡಿ

ಪೂಜ್ಯ ಜಗದ್ಗುರು ಶ್ರೀ ಗಂಗಾಧರ ರಾಜಯೋಗೀಂದ್ರ ಮಹಾಸ್ವಾಮಿಗಳವರ "ಆಶೀರ್ವಾಣಿ"ಯನ್ನು ಮನದಂದು ತಣಿದು ಸುವಿಚಾರಶ್ರೀಗೆ ದನಿಗೂಡಿಸುದೊಂದು ಸುಯೋಗ ಈ ಒಂದು ಸುದೈವ ತಾನಾಗಿ ಒದಗಿ ಬಂದು ಸಹಜ ಸಂತಸವನ್ನು ತಂದಿದೆ.

ಹುಬ್ಬಳ್ಳಿಯ ಮೂರುಸಾವಿರಮಠದ ಸ್ವಾಮಿಗಳವರಿಗೆ ಸಾಹಿತ್ಯ ಸಂಸ್ಕೃತಿಗಳಲ್ಲಿ ಸುಜ್ಞಾನ ಸಹಜವಾದ ಅಭಿರುಚಿ ಇಷ್ಟೇ ಅಲ್ಲ; ಈ ಬಗೆಗೆ ಜನಮನಕ್ಕೆ ಸುವಿಚಾರ ಧಾರೆಯನ್ನು ಎರೆಯುವಲ್ಲಿ ಅವರಿಗೆ ಅಷ್ಟೇ ಸಹಜವಾದ ಶಕ್ತಿಯುತವಾದ ಸದಭಿರುಚಿ, ಸಂತೃಪ್ತಿ. ಇದಕ್ಕೆ ಮಹಾಸ್ವಾಮಿಗಳವರ ಇತರ ಕೃತಿಗಳಂತೆ ಈ 'ಆಶೀರ್ವಾಣಿ'ಯೂ ಒಂದು ನಿದರ್ಶನ ಭಾವಪೂರ್ಣವೂ ಆದ ವ್ಯಾಖ್ಯಾನಗಳು ಲೇಖನಗಳಲ್ಲಿಳಿದು ಬಂದಿವೆ.

ಇಲ್ಲಿ ನಾನು ಹೇಳಬೇಕಾದ ಮಾತು ತಾನೆ ಏನು? ಏಕಾಂತ–ಲೋಕಾಂತವು ವಿಸ್ತಾರವಾದ ಹರಹಿನಲ್ಲಿ ಇಲ್ಲಿಯ ವಿಚಾರಗಳು ಜೀವನ ಮೌಲ್ಯಗಳನ್ನು ಎತ್ತಿ ತೋರಿವೆ. ವಿಶ್ವ ಮಾನವನೆಡೆಗೆ, ವಿಶ್ವ–ಮಾನವ ಬಾಪೂಜಿ, ಯೋಗ, ಭವಿಯು ಭಕ್ತನಾಗುವ ಬಗೆ ವಿದ್ಯಾರ್ಥಿ ಜೀವನ, ಕರುಣವಿರಲಿ ಜೀವರೊಳು, ನೈತಿಕ ಜೀವನ, ಕರ್ನಾಟಕ ರಾಜ್ಯೋತ್ಸವ, ಹರಿಜನೋದ್ಧಾರ, ಇಂದಿನ ಜಗತ್ತಿಗೆ ಅವಶ್ಯವಿದ್ದ ಧರ್ಮ, ವಿದ್ಯೆಗೆ ವಿನಯವೇ ಭೂಷಣ, ಆತ್ಮಶ್ರೀ, ಕವಿಜೀವನ, ಕರ್ತವ್ಯಪ್ರಜ್ಞೆ, ವಿಜಯ ಮಹಾಂತ ಶಿವಯೋಗಿಗಳ ಆಧ್ಯಾತ್ಮಿಕ ಜೀವನ ಇವೇ ಮೊದಲಾಗಿ ಇಲ್ಲಿ ಮೂಡಿಬಂದ ಲೇಖನಗಳ ವೈವಿಧ್ಯ ವಿಷಯವನ್ನು ಗಮನಕ್ಕೆ ತಂದುಕೊಂಡರೆ 'ಆಶೀರ್ವಾಣಿಯ' ವಿಚಾರಗಳ ಪರವು ಕಲ್ಪನೆಗೆ ಬಾರದಿರದು.

'ಆಶೀರ್ವಾಣಿ'ಯಲ್ಲಿ ನಿರೂಪಿತವಾದ ಜೀವನ ತತ್ತ್ವಗಳನ್ನು ನಿದರ್ಶನಗೊಳಿಸುವ 'ವಿಶ್ವಮಾನವ ಬಾಪೂಜಿ', 'ವಿಜಯಮಹಾಂತ ಶಿವಯೋಗಿಗಳ ಆಧ್ಯಾತ್ಮಿಕ ಜೀವನ ವಿಶ್ವ ವಿಭೂತಿ ಬಸವಣ್ಣನವರು, ನವನಾಗರಿಕತೆಯ ನಿರ್ಮಿತಿಯಲ್ಲಿ ನಮ್ಮ ಕರ್ತವ್ಯ ಪ್ರಜ್ಞೆ ಇವೇ ಮೊದಲಾದ ಬರಹಗಳನ್ನು ಉದಾಹರಿಸಬಹುದು. "ನಾವು ಸಾಧಿಸಿದ ಜೀವನ ಮೌಲ್ಯಗಳು" ಮೂರುಸಾವಿರಮಠದ ಶ್ರೀ ಜಗದ್ಗುರುಗಳು, ಇವು ಇದೇ ಶ್ರೇಣಿಯಲ್ಲಿ ನಿಲವತಳೆಯಬಲ್ಲ ಚರಿತ್ರಾತ್ಮಕ ಬರಹಗಳು.

'ರಾಮಚರಿತ ಮಾನಸವು ಚಿತ್ರಿಸುವ ಸಂಸ್ಕೃತಿ' ಉತ್ತಮ ವಿಮರ್ಶಾತ್ಮಕ ಲೇಖನ. ಇದು ಪೂಜ್ಯ ಜಗದ್ಗುರುಗಳ ಸಂಸ್ಕೃತಿಯ ಪ್ರಜ್ಞೆಯನ್ನು, ಸಾಹಿತ್ಯರಸಾಭಿರುಚಿಯನ್ನು ಚೆನ್ನಾಗಿ ಎತ್ತಿ ತೋರಿದೆ. ಇದರಲ್ಲಿ ಅವರು ಬಿಂಬಿಸಿದ ಸಮನ್ವಯದ ವಿಚಾರವು ರಸವತ್ತಾಗಿ ಅಭಿವ್ಯಕ್ತವಾಗಿದೆ. ತುಳಸೀದಾಸರ ಕೃತಿಯಾದ ರಾಮಚರಿತ ಮಾನಸವು "ರಸನಿರೂಪಣೆಯಲ್ಲಿ ರಾಮರಸಾಯನವಾಗಿದೆ" ಎಂದು ಬುದ್ಧಿಭಾವಗಳ ಬೆಳಕಿನಲ್ಲಿ

ಶ್ರೀ ಗಂಗಾಧರ ರಾಜಯೋಗೀಂದ್ರ ಮಹಾಸ್ವಾಮಿಗಳವರು ನುಡಿದ ನುಡಿ ಮನನೀಯ ವಾಗಿದೆ.

ಈ 'ಆಶೀರ್ವಾಣಿ'ಯ ವೈಶಿಷ್ಟ್ಯಪೂರ್ಣವಾದ ಬರಹಗಳಲ್ಲಿ ಕಿರಣಿಸಿ ಬಂದ ಹಲವಾರು ವಿಚಾರಗಳು ಹಾಗೂ ಅವುಗಳ ನಿರೂಪಣಾ-ರೀತಿ ಮನದಲ್ಲಿ ವಳ್ಳಿತಾಗಿ ನೆಲೆಗೊಂಡು ನಿಲ್ಲಬಲ್ಲಂಥವುಗಳು. ಸನ್ನಿಧಿಯವರ ಈ ಗ್ರಂಥದ ಕೆಳಗಣ ನುಡಿಗಳಲ್ಲಿ ಈ ಬಗೆಗೆ ಸರಿಯಾದ ನಿದರ್ಶನವನ್ನು ಕಾಣಬಹುದು. "ವಿಶಾಲವಾದ ಹೃದಯವುಳ್ಳ ಮಾನವನು ವಿಶ್ವಮಾನವನಾಗಬಲ್ಲ" —ವಿಶ್ವಮಾನವನೆಡೆಗೆ

"ಸಮಾಜಕ್ಕಾಗಿ ದುಡಿಯುವುದು ವ್ಯಕ್ತಿಯ ಹೊಣೆ-ಅವಶ್ಯವಿರುವ ಹೊಣೆಯನ್ನು ಕಲ್ಪಿಸಿಕೊಡುವುದು ಸಮಾಜದ ಹೊಣೆ" —ವಿಶ್ವಮಾನವನೆಡೆಗೆ

ಬಡವಾದ ಜಗತ್ತಿನ ಸಂಗಡ ಸಾಗಬೇಕಾದರೆ ಹಳೇ ಪದ್ಧತಿಗೆ ಹೊಸ ವಿಚಾರ ಗಳನ್ನು ಹೊಂದಿಸಬೇಕು, "ಭಾರತೀಯತೆ ವಿಶ್ವಮಾನವತೆ ಬರಲು ಮಾನವೀಯತೆಯೇ ಮೊದಲ ಮೆಟ್ಟಿಲು" —ವಿಶ್ವಮಾನವನೆಡೆಗೆ

ಗತಿಹೀನನಾದ ಮಾನವನನ್ನು ಉದಾತ್ತಮಾನವನನ್ನಾಗಿ ಮಾರ್ಪಡಿಸುವ ದಿವ್ಯ ಔಷಧಿಯೆಂದರೆ ನೀತಿ ತತ್ವದಿಂದೊಡಗೂಡಿದ ಆಧ್ಯಾತ್ಮದ ಅಮರ ಸಂದೇಶ

—ಪರಿತಪಿಸುತ್ತಿರುವ ಜೀವಿಗೆ ಪರಿಹಾರವುಂಟೆ?

"ಪ್ರಪಂಚದಲ್ಲಿ ಪ್ರತಿಯೊಂದು ವಸ್ತುವನ್ನು ಮತ್ತೊಂದು ಶಕ್ತಿ ತನ್ನ ಕೇಂದ್ರದ ಕಡೆಗೆ ಸೆಳೆಯುತ್ತದ. ಅದರಂತೆಯೇ ಆಲೋಚನಾ ಕ್ಷೇತ್ರದಲ್ಲಿ ಒಂದು ಕೇಂದ್ರ ಶಕ್ತಿಯು ಹೊರಗೆ ಹೋಗಲನುವಾದ ಆಲೋಚನೆಗಳನ್ನು ತನ್ನೆಡೆಗೆ ಸೆಳೆಯುತ್ತದೆ".... "ಇಂದ್ರಿಯ ಗಳಿಗೆ ದಾಸನಾಗಿರುವ ಆಸೆಗಳನ್ನು ನಿಗ್ರಹಿಸಿದಾಗ ಮಾತ್ರ ಮಾನವ ಹೃದಯದಲ್ಲಿ ಧರ್ಮದ ಉದಯವಾಗುತ್ತದೆ" — ಪರಿತಪಿಸುವ ಜೀವಿಗೆ ಪರಿಹಾರವುಂಟೆ?

ಯಾವ ಸಾಹಿತ್ಯದಿಂದ ದೇಶ, ಧರ್ಮ ಮತ್ತು ಸಮಾಜದ ಕಲ್ಯಾಣವಾಗುವು ದಿಲ್ಲವೋ ಆ ಸಾಹಿತ್ಯ ಇದ್ದು ಇಲ್ಲದ್ದಂತೆ ವ್ಯರ್ಥ.

ನೀತಿಯಿಲ್ಲದಿದ್ದರೆ ಸಂಸ್ಕೃತಿ ಉಳಿಯಲಾರದು. ಸಂಸ್ಕೃತಿಯ ಪುನರುತ್ಥಾನಕ್ಕೆ ನೀತಿಯೇ ಮೂಲಾಧಾರ. —'ರಾಮಚರಿತಮಾನಸವು' ಚಿತ್ರಿಸುವ ಸಂಸ್ಕೃತಿ

"ರಸವಿದ್ದ ಹಣ್ಣು ಸುಂದರ. ಅದರಂತೆ ಕರುಣಾರಸಭರಿತ ಜೀವನ ಸುಂದರ ಹಾಗೂ ಬಂಧುರ" —ಕರುಣವಿರಲಿ ಜೀವರೊಳು

"ಕಾರುಣ್ಯಕಿರಣವು ಬಾಳ ಬೆಳಕಿಗೆ ಮೂಲ ಕಿರಣ" "ಆತ್ಮಸಂವರ್ಧನೆ ಮೂಲ ಸಾಧನ ದುಃಖ ನಿವಾರಣೆಗೆ ಅಮೃತ ಬಿಂದು" — ಕರುಣವಿರಲಿ ಜೀವರೊಳು

"ಕರ್ತವ್ಯ ಪ್ರಜ್ಞೆಯನ್ನು ಅರಳಿಸಿಕೊಂಡ ಶರಣ ಪೂರ್ಣ ಮಾನವ"

